## परिभाषा

अभिषेक को सेक के नाम से भी अभिहित किया जाता है। इन दोनों शब्दों की जो परिभाषा बौद्ध तन्त्र के संस्कृत ग्रन्थों में प्राप्त होती है, तदनुसार आचार्य नडपाद विरचित सेकोद्देशटीका में कहा है कि इससे काय आदि का सिंचन होता है, अर्थात् वह निर्मल एवं निरावरण होता है[1]। हेवज्रतन्त्र में इसको परिभाषा करते हुए कहा है कि जिससे सींचा जाता है, स्नान (शुद्धि) किया जाता है, उसे सेक कहा जाता है[2]। अद्वयवज्रसंग्रह में इसकी परिभाषा निम्नलिखित रूप में प्राप्त होती है—बाह्य जल द्वारा बाह्य मल का, अर्थात् अविद्या रूपी मल का प्रक्षालन करने के लिये जो सींचा जाता है; उसे सेक कहते है[3]। हेवज्रतन्त्रटीका (योगरत्नमाला) में अभिषेक के अर्थ को स्पष्ट करते हुए कहा है कि भावना की परिनिष्पत्ति ही अभिषेक है, अभिषेक ज्ञान का सागर है, जिससे सभी मलों का प्रक्षालन होता है[4]।

## अभिषेकों के प्रकार

यद्यपि बौद्ध संस्कृत तन्त्र ग्रन्थों में अभिषेक का एक क्रमबद्ध एवं निश्चित विभाजन प्राप्त होता है, तथापि अनेक ग्रन्थों में इनकी संख्या एवं नामों में भिन्नता है। इसमें पर्याप्त सन्देह का अवकाश रहता है कि भिन्न-भिन्न नाम से एक ही अभिषेक को बताया हो। जितने प्रकार के अभिषेकों का नामोल्लेख ग्रन्थों में प्राप्त हुआ है, तदनुसार निम्नलिखित अभिषेकों का वर्णन प्राप्त होता है —1. उदकाभिषेक, 2. वज्रघण्टाभिषेक, 3. मुकुटाभिषेक, 4. नामाभिषेक, 5. आचार्याभिषेक, 6. व्रताभिषेक, 7. महाव्रताभिषेक, 8. कलशाभिषेक, 9. कुम्भाभिषेक, 10. आधिपत्याभिषेक, 11. प्रज्ञाभिषेक, 12. प्रज्ञाज्ञानाभिषेक, 13. गुह्याभिषेक, 14. उपायाभिषेक, 15. पाशाभिषेक, 16. चतुर्थाभिषेक, 17. अनुज्ञाभिषेक, 18. पट्टाभिषेक, 19. सिन्दूराभिषेक, 20. सलिलाभिषेक, 21. वज्राभिषेक, 22. विद्याभिषेक, 23. वज्राचार्याभिषेक, 24. घण्टाभिषेक, 25. खड्गाभिषेक, 26. महारत्नाभिषेक, 27. अवैवर्तिकाभिषेक, 28. मालाभिषेक, 29. जय-विजयाभिषेक, 30. तोयसेक, 31. मौलिसेक, 32. अचलाभिषेक।

इन नामों में यह स्पष्टतया प्रतीत होता है कि कुछ तो पर्यायवाची शब्द हैं। यथा उदकाभिषेक सलिलाभिषेक, तोयसेक; कलशाभिषेक, कुम्भाभिषेक। वज्रघण्टाभिषेक का एक अभिषेक के

---

1. सिच्यते कायादिकं निर्मलं निरावरणं क्रियतेऽनेनेति सेकः। (से० टी०, पृ० 2-3)
2. सिच्यते स्नाप्यतेऽनेन सेकस्तेनाभिधीयते। (हे० त० 2. 3. 12)
3. बाह्यवारिणेव बाह्यमलस्य अविद्यामलक्षालनाय सिच्यतेऽनेनेति सेकः। (अ० व० सं०, पृ० 36)
4. अभिषेको हि भावनायाः परिनिष्पत्तिः सकलयोगसाधारणः'''''अभिषेको ज्ञानाम्बुधिः। सवासन-सर्वावरणक्षालनार्थम्। (हे० त० टी०, पृ० 115)

रूप में भी उल्लेख मिलता है और वज्र एवं घण्टा भिन्न-भिन्न भी। व्रताभिषेक में महा विशेषण जोड़ कर महाव्रताभिषेक, इसी प्रकार प्रज्ञाभिषेक और प्रज्ञाज्ञानाभिषेक अभिन्न हो सकते हैं। वर्गीकरण में पृथक् नाम से भी उल्लिखित हैं।

कालचक्रतन्त्रटीका विमलप्रभा के अनुसार अभिषेकों का मुख्यतया दो प्रकार से विभाजन है—लौकिक अभिषेक तथा लोकोत्तर अभिषेक। लौकिक अभिषेक के अन्तर्गत उदकाभिषेक, मुकुटाभिषेक, पट्टाभिषेक, वज्रघण्टाभिषेक, महाव्रताभिषेक, नामाभिषेक तथा अनुज्ञाभिषेक—ये सात अभिषेक हैं। उत्तर ( लोकोत्तर ) अभिषेक के अन्तर्गत कलशाभिषेक, गुह्याभिषेक तथा प्रज्ञाज्ञानाभिषेक हैं। लोकोत्तर अभिषेक के अन्तर्गत ही चतुर्थाभिषेक भी सम्मिलित है। इस प्रकार कुल ग्यारह अभिषेक उल्लिखित हैं [1]।

लोकोत्तर अभिषेक का पुनः द्विधा विभाजन प्राप्त होता है, प्रथम तन्त्रश्रवण का अधिकार एवं मार्ग जानने के लिये तथा दूसरा महाचार्य का पद प्राप्त करने एवं तन्त्रदेशना के अधिकार हेतु [2]।

डाकिनीवज्रपञ्जर में भी एकादश सेकों का वर्णन प्राप्त है। यथा—तोयसेक, मौलिसेक, पट्टसेक, वज्रघण्टासेक, स्वाधिपसेक, नामसेक, बुद्धाज्ञा, कलशसेक, गुह्यसेक, प्रज्ञाभिषेक एवं चतुर्थाभिषेक [3]।

हेवज्रतन्त्र में चतुर्विध सेक वर्णित है[4]। यहाँ चतुर्विध अभिषेक का विभाजन कलश, गुह्य, प्रज्ञाज्ञान एवं चतुर्थाभिषेक नाम से है, क्योंकि अद्वयवज्रसंग्रह में अद्वयवज्र कलशाभिषेक के अन्तर्गत

---

1. तथा लौकिकाभिषेकाः—उदक-मुकुट-पट्ट-वज्रघण्टा-महाव्रत-नाम-अनुज्ञा इति सप्त। तथोत्तराः कलशः, गुह्यः, प्रज्ञाज्ञानमिति, लोकोत्तराभिषेक एकादशमश्चतुर्थ इति। ( वि० प्र०, पृ० 51 )

2. इहोत्तराभिषेको द्विधा। एकः सत्त्वावतारणार्थं मार्गपरिज्ञानाय तन्त्रश्रुताधिकारायेति। अपरो महाचार्यपददानाय देशककरणायेति। ( से० टी०, पृ० 22 )

3. प्रथमं तोयसेकेन द्वितीयं मौलिसेकतः।
तृतीयं पट्टसेकेन चतुर्थं वज्रघण्टया॥
पञ्चमं स्वाधिपेनैव नामसेकं तु षष्ठमम्।
बुद्धाज्ञा सप्तमं सेकं कलशं सेकमष्टमम्॥
नवमं गुह्यसेकेन दशमं प्रज्ञाभिषेकतः।
तत्त्ववज्रप्रयोगेण सर्वान् वज्रव्रतान् ददेत्॥ ( से० टी०, पृ० 27 )

4. सेकं चतुर्विधं ख्यातं सत्त्वानां हितहेतवे।
सिच्यते स्नाप्यतेऽनेन सेकस्तेनाभिधीयते॥ ( हे० त० 2.3.12 )

ही उदक, मुकुट, वज्र, घण्टा, नाम और आचार्याभिषेक का अन्तर्भाव करते हैं। इन्हें अवैवर्तिक अभिषेक भी कहा गया है [1] ।

यहाँ ध्यातव्य है कि विमलप्रभा में उद्धृत सात लौकिक अभिषेक तथा अद्वयवज्रसंग्रह में उद्धृत छः कलशाभिषेकों में किंचित् नामान्तर भी है। चण्डमहारोषणतन्त्र[2] में पञ्चाभिषेक वर्णित हैं। ये उदक, मुकुट, खड्ग, पाश एवं नामाभिषेक हैं। तदनन्तर गुह्य एवं प्रज्ञाज्ञानाभिषेक का विधान है। चतुर्योगिनीनिर्देशतन्त्र[3] में भी कुछ भिन्न क्रम से बारह अभिषेकों का विधान है। तदनुसार पञ्चाभिषेक के अन्तर्गत उदक, मुकुट, वज्र, घण्टा एवं नामाभिषेक हैं। इस तन्त्र के अनुसार व्रत एवं अनुज्ञाभिषेक को अवैवर्तिक अभिषेक कहा है। ये सात अभिषेक ही कलशाभिषेक हैं। आचार्याभिषेक के पूर्ण होने पर गुह्य, प्रज्ञाज्ञान एवं चतुर्थाभिषेक का विधान है।

संक्षिप्ताभिषेकविधि[4] नामक वागीश्वरकीर्ति की रचना में उदक, मुकुट, वज्र, घण्टा एवं अनुज्ञाभिषेक नामक पञ्चाभिषेक वर्णित हैं। इन्हें आधिपत्याभिषेक भी कहा गया है–"पञ्चाभिषेक एवाधिपत्याभिषेक इत्युच्यते" । इसके पश्चात् आचार्याभिषेक का क्रम है। इसे अवैवर्तिकाभिषेक भी कहा है—"आचार्याभिषेक एवावैवर्तिकाभिषेक इत्युच्यते"। इन्हीं पांच अभिषेकों और आचार्याभिषेक को कलशाभिषेक कहा गया है। इस प्रकार इस ग्रन्थ में नामाभिषेक का उल्लेख नहीं है। इसके पश्चात् गुह्याभिषेक, प्रज्ञाज्ञानाभिषेक तथा अन्त में चतुर्थाभिषेक का विधान है। क्रियासंग्रह[5] नामक ग्रन्थ में उदक, मुकुट, वज्र, घण्टा एवं नामाभिषेक को पञ्चाभिषेक के अन्तर्गत रखा है। इन पांच अभिषेकों को यहां विद्याभिषेक भी कहा है–"पञ्चाभिषेक एव विद्याभिषेक इत्युच्यते"। इसके अनन्तर आचार्य, गुह्य, प्रज्ञाज्ञान तथा चतुर्थाभिषेक का विधान है। क्रियासमुच्चय[6] नामक ग्रन्थ में भी यही क्रम प्राप्त होता है। गुह्यसमाजतन्त्र[7] में अभिषेक के तीन भेद स्वीकार किये गये

1. उदक-मुकुट-वज्र-घण्टा-नाम-आचार्यलक्षणाः षट् कलशाभिषेकाः । एषां सर्वेषां कलशव्यापारात् कलशाभिषेकसंज्ञा । अवैवर्तिकाश्चैते, षट्तथागतस्वभावत्वात् । ( अ० व० सं०, पृ० 36 )
2. चण्डमहारोषणतन्त्र—तृतीय पटल, सम्पादक–जार्ज क्रिस्टोफर, न्यू हेवन, 1974
3. ल० सं० 1/523, 18 वाँ पटल, राष्ट्रीय अभिलेखालय, काठमाण्डू।
4. संक्षिप्ताभिषेकविधि, पाण्डुलिपि—राष्ट्रीय अभिलेखालय काठमाण्डू, लगत सं० 3/387
5. क्रियासंग्रह, शतपिटक सीरीज, वोल्यूम–236, पृ० 168-179
6. क्रियासमुच्चय, शतपिटक सीरीज, वोल्यूम–237, पृ० 343-355.
7. अभिषेकं त्रिधाभेदमस्मिन् तन्त्रे प्रकल्पितम् ।
कलशाभिषेकं प्रथमं द्वितीयं गुह्याभिषेकतः ॥
प्रज्ञाज्ञानं तृतीयं तु चतुर्थं तत्पुनस्तथा ॥
( गु० स० 18.111-112 )

हैं। ज्ञातव्य है कि यहां चतुर्थाभिषेक का उल्लेख है, परन्तु त्रिविध अभिषेक के भेद में संगृहीत नहीं है। आर्यमञ्जुश्रीमूलकल्प [1] में भी अभिषेकों का उल्लेख है। परन्तु यह स्पष्ट नहीं है कि पञ्चाभिषेक में कौन-कौन से अभिषेक संगृहीत हैं, क्योंकि वहां उदकादि द्वारा समाहरण कर दिया है। यहां विद्याभिषेक का भी उल्लेख है, परन्तु यह कहना कठिन है कि क्रियासंग्रह की भांति यहाँ भी पञ्चाभिषेक को ही विद्याभिषेक कहा हो। कालचक्रतन्त्र परम्परा की सेकोद्देशटीका एवं विमलप्रभा में जिस प्रकार ग्यारह अभिषेकों का क्रम मिलता है, उसी प्रकार राष्ट्रीय अभिलेखालय काठमाण्डू नेपाल में सेकादिकोद्देशपदम्[2] नामक एक अपूर्ण पाण्डुलिपि प्राप्त है। उसमें भी अभिषेक ग्यारह ही माने हैं–उदकादि सात, कलशादि तीन तथा चतुर्थ। प्रारम्भ के सात अभिषेक बालजनों के अवतारण के लिये, तीन लोकसंवृत्या और चतुर्थ परमार्थ सत्य की दृष्टि से है, क्योंकि धर्म की देशना दो सत्यों के आधार पर मानी गयी है।[3]

## अभिषेक क्रम

चण्डमहारोषणतन्त्र में सर्वप्रथम त्रिशरणगमन, पञ्चशिक्षापद एवं पोषध के पश्चात् पञ्चाभिषेकों ( उदक, मुकुट, खड्ग, पाश एवं नाम ) का विधान है। पञ्चाभिषेक के पश्चात् गुह्य एवं प्रज्ञाज्ञानाभिषेक दिया जाता है। यदि अभिषेक की पात्र स्त्री हो तो मुकुटाभिषेक के स्थान पर सिन्दूराभिषेक तथा प्रज्ञाज्ञानाभिषेक के स्थान पर उपायाभिषेक का विधान है। अभिषेक की विधि सामान्यतः सभी तन्त्रों की भिन्न भिन्न है। अपने-अपने इष्ट देवताओं के मन्त्र हैं, जिनकी भावना की जाती है। अभिषेक से पूर्व मण्डलरचना एवं मण्डलप्रवेश आवश्यक है। मण्डल में पुष्पपात या दन्तकाष्ठपातन द्वारा ही सत्त्व का कुल निर्धारित किया जाता है तथा इसी के अनुसार नामकरण कर अभिषेक प्रदान किया जाता है। अभिषेक क्रम में प्रायः प्रारम्भ में पञ्चाभिषेक अथवा छः या सात अभिषेकों का विधान है। तदनन्तर गुह्य, प्रज्ञा एवं चतुर्थाभिषेक का विधान है, जो किंचित् भिन्नता से सभी तन्त्रों में समान रूप से उल्लिखित है।

---

1. ततो मण्डलाचार्येण एकैकस्य यथेप्सतः।
   पञ्चाभिषेका दातव्याः सर्वेभ्यः पञ्च एव तु ॥ ( म० मू० क० 2·56 )

2 सेकः सप्तविधः, उदकादि-अनुज्ञावसानः। अपरस्त्रिविधः कलशादिप्रज्ञाज्ञानान्तः। अनुत्तरस्थेति महामुद्रालक्षणम्। लगत सं० 3/363, राष्ट्रीय अभिलेखालय, काठमाण्डू, नेपाल।

3. आदौ सप्ताभिषेको यो बालानामवतारणम्।
   त्रिविधो लोकसंवृत्या चतुर्थः परमार्थतः ॥ ( हेवज्रपञ्जिका, लगत सं० 3/364 )
   palmleaf mss. in the darbar library, Nepal, by H. P. shastri, p.45में उद्धृत।

## अभिषेक के लिये पात्रता

तन्त्र ग्रन्थों में इस पर बहुत विचार किया गया है कि तन्त्र के अध्ययन, मनन एवं साधन के लिये कौन अधिकारी है। सम्यक् अधिकारी को ही अभिषिक्त किया जाता है। हेवज्र-तन्त्र[1] मे कहा है कि हेवज्रतन्त्र का अध्ययन प्रारम्भ करने से पूर्व पोषध, फिर दस शिक्षापद, इसके पश्चात् वैभाषिक, सौत्रान्तिक, विज्ञानवाद, माध्यमिक और सारे मन्त्रनय को जानना आवश्यक है। संक्षिप्ताभिषेकविधि[2] में कहा है कि तैर्थिक, मूर्ख, शुष्कतार्किक, श्रावक, षण्ढ आदि को अभिषेक नहीं देना चाहिये। जो शासन ( बुद्धशासन ) के हितैषी हों, उन्हें ही अभिषेक प्रदान करना चाहिये। इसी प्रकार के मूलतन्त्र के वचन को सेकोद्देशटीकाकार[3] ने उद्धृत किया है कि गुरु मण्डल में अभिषिक्त शिष्य के अतिरिक्त अन्य व्यक्ति को विद्या एवं सेक न दे।

चण्डमहारोषणतन्त्र में भी भव्य शिष्य को ही तन्त्र की देशना के योग्य बताया है। अपात्र को तन्त्रदेशना देने से रौरव नगर में पतन हो सकता है। इसमें भी प्रथम त्रिशरण, शिक्षापद तथा पोषध के पश्चात् पञ्चाभिषेक का, गुह्य एवं प्रज्ञाभिषेक का विधान है [4]।

---

1. पोषधं दीयते प्रथमं तदनु शिक्षापदं दशम्।
वैभाष्यं तत्र देशेत सूत्रान्तं वै पुनस्तथा॥
योगाचारं ततः पश्चात् तदनु मध्यमकं दिशेत्।
सर्वमन्त्रनयं ज्ञात्वा तदनु हेवज्रमारभेत्॥ ( हे० त० 2.8.8-9 )

2. न तीर्थ्याय न मूर्खाय न शुष्कतर्करताय च।
न श्रावकाय न षण्ढाय न वृद्धाय भार्याय च॥
न राज्ञेऽपि न पुत्राय न श्रद्धारहिताय च।
सप्ताष्टमौ प्रदातव्यौ शासने हितमिच्छता॥ ( सं० अ०, ल० सं० 3/387 )

3. न ददाति गुरोर्विद्या यद्येताः कुलरक्षणात्।
तदा सेको न दातव्योऽन्याभिर्गृहवासिनाम्॥
मण्डले अभिषिक्ताभिरन्याभिः शूद्रजातिभिः।
भिक्षूणां श्रामणेराणां दातव्यो गुरुणा नृप॥ ( से० टी०, पृ० 23 )

4. आदौ त्रिशरणं दद्यात् ततः शिक्षाश्च पोषधम्।
ततः पञ्चाभिषेकेण गुह्यं प्रज्ञां च शेषतः॥
ततो भव्यो भवेच्छिष्यस्तन्त्रं तस्यैव देशयेत्।
दूरतो वर्जयेदन्यमन्यथा रौरवं व्रजेत्॥ ( चण्ड०, पटल 3 )

## कायवाक्चित्तशोधन

कालचक्रतन्त्र की टीका विमलप्रभा में कहा है कि सांवृतिक रूप से ये सात लौकिक तथा तीन लोकोत्तर अभिषेक काय-वाक्-चित्त-ज्ञान-धातु-स्कन्ध-आयतन-कर्मेन्द्रिय की परिशुद्धि के लिये हैं। चतुर्थाभिषेक, जो ग्यारहवां अभिषेक है, परमाक्षर लक्षण स्वरूप महामुद्रा की सिद्धि तथा कायवाक् आदि के अशेष शोधन के लिये है[1] । सेकोद्देशटीका में सात लौकिक अभिषेकों द्वारा काय-वाक्-चित्त आदि का शोधनक्रम निम्नलिखित प्रकार से उपलब्ध होता है—उदक एवं मुकुट अभिषेक द्वारा कायशुद्धि होती है। पट्ट एवं वज्रघण्टाभिषेक के द्वारा वाग् विशुद्धि होती है। महाव्रताभिषेक तथा नामाभिषेक के द्वारा चित्तविशुद्धि तथा अनुज्ञाभिषेक के द्वारा ज्ञानविशुद्धि[2] होती है। परन्तु इस क्रम से भिन्न शोधनक्रम क्रियासमुच्चय नामक ग्रन्थ में है। तदनुसार आचार्याभिषेक के द्वारा काय-शोधन, गुह्याभिषेक के द्वारा वाक्शोधन तथा प्रज्ञाज्ञानाभिषेक द्वारा चित्तशोधन निर्दिष्ट है[3] । इस प्रकार कथंचित् अन्य तन्त्रों में भी इसका क्रम भिन्न हो सकता है। अभिषेकों का मुख्य प्रयोजन भी यही है। ये लौकिक तथा लोकोत्तर सिद्धि, अर्थात् बुद्धत्व प्राप्ति के लिये है। हेवज्रपञ्जिका[4] में भी शुद्धि का क्रम सेकोद्देशटीका के समान ही वर्णित है।

चार अभिषेकों में ही चार क्षण एवं चार आनन्दों की भी कल्पना की गई है। जैसे आचार्याभिषेक में आनन्द, गुह्याभिषेक में परमानन्द, प्रज्ञाज्ञानाभिषेक में विरमानन्द तथा चतुर्थाभिषेक में सहजानन्द। इस सम्बन्ध में विस्तार से हेवज्रतन्त्रटीका योगरत्नमाला[5] में विवरण प्राप्त होता है। इसी प्रकार पञ्चाभिषेक पञ्चतथागतज्ञानात्मक है। उदकादि पञ्चाभिषेक और आचार्याभिषेक षट्तथागत (वैरोचनादि पञ्चतथागत एवं वज्रसत्त्व) स्वभाव माना गया है।

---

1. गर्भजानां लोकसंवृत्या दशाभिषेकाः काय-वाक्-चित्त-ज्ञान-धातु-स्कन्धायतन-कर्मेन्द्रियादिपरिशुद्ध्येति। लोकोत्तर एकादशतमश्चतुर्थः। तत् पुनस्तथेति नियमात्। महामुद्रापरमाक्षरलक्षणो गुरुवक्त्रं कायवागादिनिरावरणत्वेन शोधक इति। (वि० प्र०, पृ० 21)
2. से० टी०, पृ० 19-20
3. क्रियासमुच्चय, शतपिटक सीरीज, न० 237, पृ० 343-355.
4. उदकमुकुटपद्यो( ट्टा ) वज्रघण्टा महाव्रतम्।
   नामानुज्ञासमायुक्तः सेकः सप्तविधो नृप॥
   कायवाक्चित्तसंशुद्धिरभिषेकद्वयं द्वयम्।
   अनुज्ञाज्ञानशुद्धिः स्यादन्या धात्वादिशुद्धितः॥
   ( Palm leav mss. in the durbar library-H.P. shastrt page-45 )
5. हे० त०, पृ० 142.

यथा उदकाभिषेक आदर्शज्ञानात्मक अक्षोभ्य स्वभाव, मुकुटाभिषेक समताज्ञानात्मक रत्नसंभव स्वभाव, वज्राभिषेक प्रत्यवेक्षणाज्ञानात्मक अमिताभस्वभाव, आधिपत्याभिषेक ( घण्टाभिषेक ) कृत्यानुष्ठानज्ञानात्मक अमोघसिद्धि स्वभाव, नामाभिषेक विशुद्धधर्मधातुज्ञानात्मक वैरोचन स्वभाव तथा आचार्याभिषेक वज्रज्ञान स्वभाव हैं[1] । इसी प्रकार अन्य तन्त्रों में भी विस्तारपूर्वक इन विषयों का प्रतिपादन किया गया है। यहाँ इस विषय की ओर संकेत मात्र किया जा रहा है।

नामभेद से अनेक अभिषेकों का विधान है। अन्य तन्त्र ग्रन्थों में इनके अतिरिक्त भी उल्लेख हो सकते हैं। परन्तु उपर्युक्त पर्यालोचन से यह स्पष्टतया प्रतीत होता है कि मूलतः चार ही अभिषेक मुख्य हैं और परम्परानुसार भी चार अभिषेक मुख्य माने जाते हैं। ये हैं आचार्याभिषेक, गुह्य, प्रज्ञाज्ञान तथा चतुर्थाभिषेक। भोटपरम्परा में आचार्याभिषेक के स्थान पर कलशाभिषेक माना गया है। अद्वयवज्र भी कहते है कि उदक, मुकुट, वज्र, घण्टा, नाम और आचार्याभिषेक ये छः कलशाभिषेक हैं, क्योंकि सभी में कलश का व्यापार होता है—"एषां सर्वेषां कलशव्यापारात् कलशाभिषेकसंज्ञा"[2] । उदक, मुकुट, पट्ट, वज्र, घण्टा, नाम, अनुज्ञा तथा आचार्याभिषेक का पञ्चाभिषेक, छः अभिषेक तथा सात अभिषेकों में विभाजन हुआ है। तदनुसार ये अवैवर्तिकाभिषेक, विद्याभिषेक, एवं कलशाभिषेक के नाम से भी अभिहित हैं। इन अभिषेकों के लक्षण स्वरूप एवं विधि का विस्तारपूर्वक वर्णन अनेक ग्रन्थों में मिलता है। अभिषेकविधि पर अनेक स्वतन्त्र ग्रन्थ भी प्राप्त होते हैं। इस विविध साहित्य का गम्भीरता पूर्वक अध्ययन करने के पश्चात् ही तन्त्र के इस पक्ष पर प्रकाश पड़ सकता है।

बौद्ध तन्त्र-ग्रन्थों में प्रायः एक परिच्छेद इस विषय से सम्बद्ध होता है, जिसमें इसकी विधि का भी उल्लेख रहता है। इसके अतिरिक्त भी 'अभिषेकविधि' नाम की अनेक स्वतन्त्र पाण्डुलिपियों की सूचना मिलती है। उनमें से कुछ उपलब्ध सामग्रियों की सूचना यहाँ दी जा रही है। जो अग्रिम अध्ययन के लिए महत्त्वपूर्ण होगी—

1. **संक्षिप्ताभिषेकविधि**—लगत सं० 3/347. राष्ट्रीय अभिलेखालय काठमाण्डू, नेपाल।
2. **पञ्चाभिषेकविधि**—लगत सं० 4/1034, राष्ट्रीय अभिलेखालय, काठमाण्डू, नेपाल ।
3. **अभिषेकविधि**—पृ० 179. Catalogue of Buddhist Sanskrit Manuscripts in the University Library. Cambridge. Ed. by. C. Bendall 1883.

---

1. अ० व० सं०, पृ० 36.
2. अ० व० सं० पृ० 36.

4. आचार्याभिषेकविधि ( गुह्य, प्रज्ञा, चतुर्थाभिषेकविधि )—C H-296. Microfilm catalogue of the Buddhist manuscripts in Nepal, VOL–I, Ed. by H. Takaoka.

5. अचलाभिषेक—CH–390, CH–87, GA 27, JN–11. Microfilm catalague of the Buddhist manuscripts in Nepal, VoL–I, Ed. by H–Takaoka.

6. अचलाभिषेकविधि—MBB–I–69, Institute of Advance Studies of world Religions, Newyork. ( IASWR )

7. अभिषेकविधान—MBB–II–16. IASWR

8. पञ्चाभिषेक—MBB-II–86. IASWR

9. अभिषेकविधि—MBB–I1–250. IASWR

10. पञ्चाभिषेक—MBB–II–252. IASWR

11. पञ्चाभिषेक-अचलाभिषेक—CSG–10. IASWR.

12. सेकादिकोद्देशपदम्—लगत सं० 3/363 राष्ट्रीय अभिलेखालय काठमाण्डू, नेपाल।

13. दश अभिषेक—न० 14, पृ० B. Catalogue of Selected Buddhist Manuscripts in Asha Sphu Kuthi Kathumandu ( CSBM ). Nepal.

14. अचलाभिषेकविधि—न० 24 पृ० 15, CSBM.

15. पञ्चाभिषेकविधि—न० 50, पृ० 18. CSBM.

16. स्थविराभिषेकविधि—न० 53, पृ० 19. CSBM.

17. अभिषेकनिरुक्ति—न० 35–II, Catalogue Buddhist Sanskrit Manuscripts in the Possession of the Royal Asiatie Society ( Hodgson Collection ). The journal of the Royal Asiatic of Great Britain and Ireland, New Series, Vol–Eight, London. Page–27.

●

# ग्रन्थ समीक्षा

**ग्रन्थ**—इंट्रोडक्शन टू दी तन्त्रालोक

**ग्रन्थकार**—डा० नवजीवन रस्तोगी

**प्रकाशक**—मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली

आकार-डबल डिमाई, पृष्ठ संख्या xxx + 589 = 619, प्रथम संस्करण, सन् 1987, मूल्य 220 रु० ।

भारतीय विद्या संबन्धी ग्रन्थों की विश्वप्रसिद्ध प्रकाशन संस्था मोतीलाल बनारसीदास ने अभिनवगुप्त के सम्पूर्ण तन्त्रालोक को जयरथ की विवेक नामक टीका के साथ आठ जिल्दों में प्रकाशित किया है। इसके पहले भाग में उपोद्घात के अतिरिक्त कुछ परिशिष्ट भी दिये गये हैं और अन्तिम भाग में विवेकोद्धृतप्रमाणवाक्यानुक्रमणी तथा तन्त्रालोक की पद्यानुक्रमणी भी दी गई है । यहां औचित्य की दृष्टि से पद्यानुक्रमणी को पहले तथा प्रमाणवाक्यानुक्रमणी को बाद में स्थान मिलना चाहिये था। यह अच्छी बात है कि प्रमाणवाक्यानुक्रमणी में वचनों के आकर ग्रन्थों का स्थलनिर्देश करने का भी प्रयत्न किया गया है। उपोद्घात के लेखक ने भी माना है कि श्रीपूर्वशास्त्र मालिनीविजयतन्त्र से अभिन्न है। इन वचनों का भी स्थाननिर्देश हो जाना चाहिये था। ऐसा करने से उनके इस मत की पुष्टि होती। यह भी ध्यान रखने की बात है कि न्या. सि. मु. ( न्यायसिद्धान्तमुक्तावली ) एक परवर्ती ग्रन्थ है। जयरथ द्वारा उद्धृत वचनों के लिए इसका उल्लेख उचित नहीं है।

2 से 7 तथा 8 वीं जिल्द में कश्मीर ग्रन्थमाला में 12 जिल्दों में प्रकाशित श्रीनगर संस्करण की फोटो स्टेट कापी छापी गई है। तन्त्रालोक और उसकी टीका विवेक के अब अनेक हस्तलेख उपलब्ध हैं और मुद्रित संस्करण में हमें अनेक त्रुटियां मिलती हैं। तन्त्रालोकविवेक ( 1.18, 11.88 ) के अनुसार सिद्धा, नामक और मालिनी-ये तीन तन्त्र प्रत्यभिज्ञाशास्त्र के आधारस्तम्भ हैं। इनमें नामक नाम संदिग्ध लगता है। इसी तरह से श्रीकण्ठीसंहिता को उद्धृत कर जयरथ ने चौसठ भैरवागमों की नामावली दी है, किन्तु यहां कुल 62 ही नाम मिलते हैं। इस तरह की त्रुटियों का परिमार्जन उपलब्ध हस्तलेखों की सहायता से ही संभव हो सकता है। स्वयं ग्रन्थकार ने भी इसकी आवश्यकता की ओर पाठकों का ध्यान आकृष्ट किया है, किन्तु इस तरह के कार्य की आशा किसी अनुसन्धान संस्थान से ही की जा सकती है, प्रकाशन संस्था से नहीं।

समालोच्य ग्रन्थ में ग्रन्थकार ने तन्त्रालोक और उसकी व्याख्या का सांगोपांग अध्ययन प्रस्तुत किया है और इस अध्ययन को आगे बढ़ाने की इच्छा वाले व्यक्तियों की सहायता के लिये

बड़े परिश्रम और समझदारी के साथ 20 परिशिष्ट जोड़े हैं। इनमें से 17 परिशिष्ट तन्त्रालोक और उसकी विवेक टीका से संबद्ध हैं तथा अन्तिम तीन परिशिष्ट प्रस्तुत उपोद्घात से। 17 वें परिशिष्ट में दी गयी विषयसूचो का समावेश नूतन संस्करण के प्रत्येक भाग में भी किया गया है। ऊपर निर्दिष्ट पहली जिल्द में उपोद्घात के अतिरिक्त केवल चार परिशिष्ट जोड़े जा सके हैं। अतः इस स्वतन्त्र ग्रन्थ का अपना महत्त्व है, यह अपने में परिपूर्ण है।

पहले, तेरह-ए और तेरह-बी परिशिष्टों में लेखक ने अपनी महत्त्वपूर्ण टिप्पणियां भी जोड़ी हैं। इनमें लुप्तागमसंग्रह द्वितीय भाग के उपोद्घात की भी चर्चा आई है और उसमें आवश्यक संशोधनों का सुझाव दिया गया है। ये सुझाव स्वागत योग्य हैं, किन्तु 255 पृ० की 13 वीं टिप्पणी में उपोद्घात के 209 पृ० की तीसरी टिप्पणी के साथ पृ० 21 का भी उल्लेख होना चाहिये था। यहां ईशानशिव के विषय में कुछ नई सूचनाएँ दी गई हैं। यह भी हमें स्मरण रखना है कि ईशानशिवगुरुदेवपद्धति चार भागों में प्रकाशित हुई थी और अब इसका दूसरा फोटो-प्रिंट संस्करण हो चुका है।

लुप्ता० उपोद्घात के 217–218 पृष्ठ पर ( सार्ध ) त्रिशतिकालोत्तर और मतङ्गपारमेश्वर इन दो ग्रन्थों के रामकण्ठ भट्ट कृत वृत्ति के साथ हुए पांडिचेरी संस्करणों की सूचना दी गई है। सार्धत्रिशतिकालोत्तर के उपोद्घात पृ० 48–61 में प्रो० एन० आर० भट्ट ने कालोत्तरतन्त्र के 13 संस्करणों की चर्चा की है और परिशिष्ट में इनमें से कुछ के वचनों का संग्रह भी किया है। इटली ( रोम ) के डॉ० आर० तोरेला ने सार्धत्रिशतिकालोत्तर मूलमात्र का सम्पादन किया है। इस सूची में देवीकालोत्तर का भी नाम है, किन्तु उसकी श्लोक संख्या 24 हजार बताई गई है। संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी से तन्त्रसंग्रह द्वितीय भाग में प्रकाशित देवीकालोत्तर में मात्र 84 श्लोक हैं और यह द्वैताद्वैतवादी वीरशैवों का ग्रन्थ है, द्वैतवादी सिद्धान्तशैवों का नहीं। इस प्रसंग में हमें यह भी स्मरण रखना है कि कालोत्तर और निश्वाससंहिता को बौद्ध तान्त्रिक पद्मवज्र ने अपनी गुह्यसिद्धि ( 8-12 ) में स्मरण किया है। अतः उक्त प्रसंग का यह अभिप्राय निकालना कि कालोत्तर अथवा ( सार्ध ) त्रिशतिकालोत्तर मतंगपारमेश्वर का दूसरा नाम है, सही नहीं है। किन्तु यहां चकार के छूट जाने से ऐसी प्रतीति होने लगती है कि ये दोनों ग्रन्थ एक हैं, यद्यपि आगे 'अनयोः' पद दिया गया है।

तन्त्रालोकविवेक ( 1–18 ) में उद्धृत श्रीकण्ठीसंहिता में चौंसठ भैरवागमों में से 62 के ही नाम मिलते हैं, 63 के नहीं, जैसा कि यहां पृ० 324 तथा अभिनवगुप्त, पृ० 141–143 में बताया गया है। भैरवाष्टक और यामलाष्टक में सात-सात ही नाम हैं। भैरवाष्टक में केवल भैरव कोई नाम नहीं हो सकता। स्वच्छन्द, चण्ड आदि आठ भैरव तन्त्रशास्त्र में अतिप्रसिद्ध हैं।

ऊपर की भैरवाष्टक सूची में रुरु का नाम नहीं है, इसलिये लुप्ता० उपो० ( पृ० 94-111 ) की सूची में उसका समावेश कर दिया गया है। प्रतिष्ठालक्षणसारसमुच्चय[1] से भी इसकी पुष्टि होती है। उड्डीश, कुक्कुटाख्या और कुब्जिका—ये नाम श्रीकण्ठी की नामावली के न होकर सर्वोल्लास-तन्त्र की नामावली के हैं। असावधानी से ये नाम श्रीकण्ठी की पांचवी नामावली पर चढ़ गये हैं, जब कि इनको सर्वोल्लास की छठी नामावली में अंकित होना चाहिये था। इस त्रुटि की ओर ध्यान आकृष्ट कराने के लिये हम लेखक के आभारी हैं।

सोलहवें परिशिष्ट में जयरथ द्वारा उद्धृत उन वचनों की अकारादि क्रम से सूची दी गई है, जिनका स्थान निर्दिष्ट नहीं हो सका है। इनमें भगवद्गीता, कुछ प्रसिद्ध उपनिषत्, सांख्यकारिका, स्वच्छन्दतन्त्र, शिवदृष्टि, विज्ञानभैरव, मालिनीविजय ( श्रीपूर्वशास्त्र ), नित्याषोडशिकार्णव, किरण, कालोत्तर, मतंग, मृगेन्द्र आदि आगम ग्रन्थों के और सद्योज्योति शिवाचार्य के भी अनेक वचन हैं। उक्त ग्रन्थों के अतिरिक्त लुप्तागमसंग्रह दो भाग, अष्टप्रकरण तथा अन्य मुद्रित ग्रन्थों की सहायता से इनमें से अनेक वचनों का स्थान निर्देश किया जा सकता है। कुछ वचनों के बौद्ध तन्त्रों में मिलने की सम्भावना है।

अभिनवगुप्त का तन्त्रालोक और उस पर जयरथ की विवेक टीका तन्त्रशास्त्र का विश्वकोश है। इन पर विविध परिशिष्टों की रचना कर डॉ० रस्तोगी ने इनमें वर्णित सभी विषयों को सबके लिये सुलभ बना दिया है। स्वार्थ और परार्थ का यहां अद्भुत संगम हुआ है। इन्हीं की सहायता से लेखक इस ग्रन्थ पर अपना यह महत्त्वपूर्ण उपोद्घात प्रस्तुत करने में समर्थ हुआ है और साथ ही सभी प्रकार के तन्त्रशास्त्र के जिज्ञासुओं और अनुसन्धाताओं के लिये भी अपनी रुचि के विषयों का चयन करने और उन पर विचार करने का दरवाजा खोल दिया है। इसके लिये लेखक बधाई का पात्र है।

इस ग्रन्थ में पांच अध्याय हैं। पहले अध्याय में तन्त्रालोक, दूसरे में अभिनवगुप्त और तीसरे अध्याय में व्याख्याकार जयरथ के विषय में विशद विचार प्रस्तुत किये गये हैं। चौथे अध्याय में तन्त्रालोक और विवेक व्याख्या के मुद्रित संस्करण की त्रुटियों की ओर ध्यान आकृष्ट किया गया है और अन्तिम पांचवें अध्याय में लेखक ने भावी अनुसन्धाताओं के सम्मुख कुछ समस्याएं प्रस्तुत की हैं।

प्राक्कथन में लेखक ने उपोद्घात लिखते समय आई बाधाओं का उल्लेख किया है और तन्त्रालोक के महत्त्व पर प्रकाश डालते हुए उन व्यक्तियों और कृतियों का उल्लेख किया है, जिनका

---

1. स्वच्छन्दभैरवं चण्डं क्रोधमुन्मत्तभैरवम्। असिताङ्गं रुरुं चैव कपालीशं समुच्चयम्॥" (2.116) यह ध्यान देने की बात है कि यहाँ अष्टभैरवों के नामों में कुछ भिन्नता है।

उपयोग उपोद्घात की रचना में किया गया। लेखक इसमें एक अध्याय और बढ़ाना चाहता था, किन्तु वह संभव न हो सका। स्वतन्त्र निबन्ध के रूप में तन्त्रालोक के आधारभूत ग्रन्थों का परिचय देने की बात लेखक ने कही है। यह एक महत्त्वपूर्ण विषय है। इसमें केवल आगम ग्रन्थों का ही नहीं, पूरी आधार सामग्री का परिचय दिया जा सके, तो यह महत्त्वपूर्ण कार्य होगा। हम आशा करते हैं कि यह उपयोगी निबन्ध शीघ्र विद्वानों के समक्ष आ सकेगा। 'क्रम तान्त्रिसिज्म' जैसे महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ के प्रस्तोता तथा अन्य अनेक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों और निबन्धों के रचयिता डॉ० नवजीवन रस्तोगी से आगम और तन्त्रशास्त्र के अध्येताओं को बहुत कुछ आशा और भरोसा है।

हमारी दृष्टि में यहां कुछ परिवर्तन अथवा परिवर्धन अपेक्षित हैं। यहां हम उनका संक्षेप में उल्लेख करना चाहते हैं।

1. "आगम और तन्त्रशास्त्र" ( पृ० 84-87 ) में हमने ऋजुविमर्शिनीकार शिवानन्द का समय तेरहवीं शताब्दी का अन्तिम भाग स्थिर किया है। यहां ( पृ० 1 ) इनका समय 12 वीं शताब्दी बताया गया है। उपोद्घातकार ने इस विषय पर विशद चर्चा "क्रम तान्त्रिसिज्म" ( पृ० 200-208 ) में की है। किसी निष्कर्ष पर पहुँचने के लिये अभी इस विषय पर और विचार होना चाहिये।

2. तन्त्रालोक को श्लोकवार्त्तिक अथवा वार्त्तिक भी कहा जा सकता है, किन्तु चकार का प्रयोग होने से उसको अलग मानना ही उचित है। श्लोकवार्त्तिक पद से मालिनीविजयवार्त्तिक का ग्रहण करना अधिक संगत है। उद्धृत वचनों के आधार पर ही किसी निश्चय पर पहुँचा जा सकता है।

3. तन्त्रावलोक यह नाम संस्करण की अशुद्धि के कारण पैदा हुआ है। यह नाम त्रिपुरा-रहस्य ज्ञानखण्ड की श्रीनिवासबुध रचित टीका में नहीं, योगिनीहृदय की दीपिका टीका के दूसरे संस्करण में मिलता है। इस ग्रन्थ के सभी हस्तलेखों में 'तन्त्रान्तर' पाठ है। यही पाठ उचित भी है, क्योंकि यह श्लोक तन्त्रशास्त्र के किसी ग्रन्थ का न होकर मण्डन मिश्र की ब्रह्मसिद्धि ( 2.2 ) का है।

4. हम देखते हैं कि रुद्रयामल, ब्रह्मयामल आदि में तन्त्रशास्त्र की विभिन्न शाखाओं में प्रकाशित विषयों का संकलन हुआ है। देव्यायामल की भी यही स्थिति होनी चाहिये। ईशानशिव ने इसकी व्याख्या की है और हम जानते हैं कि शिव और शंभु नामान्त आचार्य प्रधानतः द्वैतवादी सिद्धान्त शैव आगमों का अनुसरण करते हैं। अतः देव्यायामल को [1]क्रमसम्प्रदाय का ग्रन्थ मानना

1. डॉ० ए० सांडर्सन ( शैविज्म एण्ड दी तान्त्रिक ट्रेडीशन, पृ० 23 ) इसको त्रिक सम्प्रदाय का ग्रन्थ मानते हैं। हमारे मत से न यह त्रिक सम्प्रदाय का ग्रन्थ है और न क्रम सम्प्रदाय का ही। ( लुप्ता० उपो० पृ० 41-42 देखिये )।

अभी जल्दीबाजी होगी। द्वैतवादी पद्धतिकार वैरोचन के ग्रन्थ प्रतिष्ठालक्षणसारसमुच्चय में यह अनेक बार उद्धृत है।

5. भारत में पद्धति-ग्रन्थ लिखने की परम्परा वैदिक काल से चली आ रही है। श्रौतसूत्र आदि के आधार पर दर्शपूर्णमास आदि यागों के अनुष्ठान की प्रक्रिया को व्यूहबद्ध करने के लिये अनेक पद्धतियां लिखी गईं। द्वैतवादी सिद्धान्तशैवों में 18 पद्धतिकार प्रसिद्ध हैं[1]। उनमें से एक की चर्चा ऊपर की गई है। उसी क्रम में तन्त्रालोक को भी एक विशाल पद्धति-ग्रन्थ माना जा सकता है। इस ग्रन्थ के विभिन्न आह्निकों में क्रम, कुल, वाम, दक्षिण, त्रिक आदि की पूजाविधियों को पद्धतिबद्ध किया गया है। अतः इसको प्रक्रिया-ग्रन्थ कहने की अपेक्षा पद्धति-ग्रन्थ कहना ही उचित है। इसमें विभिन्न आगमों में प्रतिपादित पूजाविधियों को व्यवस्थित रूप दिया गया है। इस दृष्टि से नाथ सम्प्रदाय की सिद्धसिद्धान्तपद्धति को इस कोटि के ग्रन्थों में नहीं रखा जा सकता।

6. तन्त्रप्रक्रिया और कुलप्रक्रिया शब्दों का यहां अनेक स्थलों पर जिन अर्थों में प्रयोग हुआ है, उसको जयरथ के इस वचन से भी समर्थन मिलता है—"तन्त्रप्रक्रियोपासन्नगुर्वभिमुखीकरणानन्तरं विश्रान्तिस्थानतया कुलप्रक्रियागुरुमप्युत्कर्षयति" ( भा० 1, पृ० 31 ), किन्तु प्रत्यभिज्ञाहृदय के आठवें सूत्र की व्याख्या में क्षेमराज ने—"विश्वोत्तीर्णमात्मतत्त्वमिति तान्त्रिकाः, विश्वमयमिति कुलाद्याम्नायनिविष्टाः, विश्वोत्तीर्णं विश्वमयं चेति त्रिकादिदर्शनविदः" इस तरह से तन्त्र, कुल और त्रिक को अलग-अलग श्रेणियों में विभाजित किया है। स्वच्छन्दतन्त्र ( 11. 182–183 ) तथा शतरत्नसंग्रह ( पृ० 8-9 ) में शास्त्रों के लौकिक, वैदिक, आध्यात्मिक, अतिमार्ग और मन्त्रतन्त्र नामक पांच भेद किये हैं। शतरत्नसंग्रहकार ने कामिकागम, सोमसिद्धान्त आदि के प्रमाण पर इनमें से प्रत्येक के पुनः पाँच-पांच भेद किये हैं और बताया है कि इनका स्वरूप सर्वात्मशम्भु कृत सिद्धान्तदीपिका में देखना चाहिये। लौकिक आदि अतिमार्ग पर्यन्त शास्त्रों के भेदों का तो यहाँ उल्लेख नहीं है, किन्तु कामिकागम के प्रमाण पर शिव के पाँच मुखों से विनिर्गत तन्त्रशास्त्र के सिद्धान्त, गारुड, वाम, भूत और भैरव नामक पाँच भेदों की सूचना हमें मिलती

1. उग्रोत्तरज्योतिरथोपसद्यः श्रीरामकण्ठोऽपि च वैद्यकण्ठः।
नारायणश्चापि विभूतिकण्ठः श्रीनीलकण्ठोऽपि च सोमशम्भुः॥
ईशानशम्भुहृदयादिना स्याद् विरञ्चिवैराग्यकयुग्मवाच्यौ।
ज्ञानस्त्रिणेत्रो वरुणेश्वरौ ज्ञावित्यादयस्ते स्युरघोरशम्भुः॥ ( शैवभूषणे )

है[1]। अतिमार्ग शब्द का प्रयोग यहाँ पूरी कुलप्रक्रिया के लिये हुआ प्रतीत होता है। केवल त्रिपुरा या क्रम सम्प्रदाय तक ही सीमित न रहकर यह शब्द उन सभी सम्प्रदायों को समेटता है, जो सामान्य लौकिक प्रक्रियाओं से ऊपर उठकर कुलप्रक्रिया का अनुसरण करते हैं। "येन येन निबध्यन्ते जन्तवो रौद्रकर्मणा। सोपायेन तु तेनैव मुच्यन्ते भवबन्धनात्॥" ( 5.27 ) जयरथ द्वारा उद्धृत यह वचन पाठभेद के साथ[2] बौद्ध वज्रयानी तन्त्रों में भी मिलता है। सहजयान सरीखी अनुपाय प्रक्रिया के प्रतिपादक प्रत्यभिज्ञा अथवा त्रिक सम्प्रदाय की स्थिति क्षेमराज के उक्त वचन के अनुसार भी तन्त्रप्रक्रिया और कुलप्रक्रिया से भिन्न ही माननी पड़ेगी। इस विषय पर हम आगे पुनः विचार करेंगे।

7. तन्त्रालोक के 36.12 और 37.60-61 को एक साथ देखने से आमर्दक और आनन्द की अभिन्नता अवश्य प्रतीत होती है, किन्तु हमें ऐसे सभी स्थलों पर अन्य प्रमाणों से भी उनकी उक्ति की परीक्षा करनी होगी। आमर्दक तपोवन से द्वैतवादी परम्परा का प्रसार हुआ है। हमें पहले यह निश्चित करना होगा कि यह किसी आचार्य का नाम है अथवा स्थानविशेष या मठविशेष का। कुछ लोग वर्तमान ग्वालियर के आसपास इस नाम के मठ की स्थिति मानते हैं, तो अन्य विद्वान् आधुनिक उज्जैन को ही आमर्दक कहते हैं[3]। हम यह भी कल्पना कर सकते हैं कि आमर्दक नाम मठ का तथा आनन्द नाम उस मठ के प्रथम आचार्य का हो।

8. अभिनवगुप्त द्वारा दी गई नामावली में सब उनके साक्षात् गुरु हों, यह जरूरी नहीं है। सोमानन्द और उत्पल उनके साक्षात् गुरु नहीं थे। इसी तरह से 37 वें आह्निक के 62 वें श्लोक में अभिनवगुप्त ने अपने समय के प्रसिद्ध आचार्यों का उल्लेख किया है। संभव है इनमें से भी कुछ की उनके समय में स्थिति न हो। मतंगशास्त्र के व्याख्याता अनिरुद्ध को भी इसी कोटि में रखा जा सकता है। प्रस्तुत उद्धरणों से यह स्पष्ट नहीं हो पाता कि अनिरुद्ध से उन्होंने साक्षात् अध्ययन

---

1. डॉ० ए० सांडर्सन उपर्युक्त ग्रन्थ ( पृ० 7 ) में पाशुपत और लकुलीश पाशुपत मत की अतिमार्ग में गणना करते हैं। संभवतः उनका यह वर्णन निःश्वाससंहिता पर आधारित है। अतिमार्ग और मन्त्रमार्ग की यहाँ दी गई परिभाषा अधूरी लगती है। श्रीकण्ठप्रवर्तित प्राचीन पाशुपत मत की गणना अतिमार्ग के अन्तर्गत नहीं की जा सकती। शिवपुराण वायवीयसंहिता ( 1.32 11-12 ) में शैवागम के श्रौत और स्वतन्त्र नामक दो भेद किये हैं। वहाँ पाशुपत मत को श्रौत तथा कामिक आदि शैवागमों को स्वतन्त्र माना गया है।
2. द्रष्टव्य—हेवज्रतन्त्र, ( 2.2.50 ), गुह्यसिद्धि ( 6.86 ), अद्वयसिद्धि ( श्लो० 7 )।
3. द्रष्टव्य—ईशानशिवगुरुदेवपद्धति, भा. 2 की प्रस्तावना, पृ० 1-2 एवं प्राच्यविद्या निबन्धावली ( म० म० वासुदेव मिराशी ), पृ० 175.

किया अथवा उनकी टीका के आधार पर वे उनको गुरु मानते हैं। अनेक स्थानों पर अभिनवगुप्त बृहस्पतिपाद जैसे प्राचीन आचार्यों को आदर के साथ गुरु कहकर संबोधित करते हैं।

9. मुद्रित मालिनीविजयवार्त्तिक मालिनीविजय के केवल पहले श्लोक की व्याख्या है। इसमें जयरथ द्वारा पंचिका के नाम से उद्धृत ( 23.75 ) दो श्लोक उपलब्ध नहीं होते। इसी तरह से अभिनवगुप्त के मुद्रित तन्त्रसार में 23 प्रकार की नैमित्तिक विधियों का विस्तृत वर्णन उपलब्ध नहीं है। अतः पंचिका अथवा पूर्वपंचिका के और तन्त्रसार के विषय में डा० रस्तोगी के निष्कर्ष से हम सहमत हैं।

10. शतरुद्र भुवनों की स्थिति पृथिवी तत्त्व में मानी जाती है। पृथिवी तत्त्व की कला निवृत्ति है, प्रतिष्ठा नहीं। भूतिराज ने भी शतरुद्रों के प्रसंग में निवृत्ति कला का ही उल्लेख किया है।

11. जयरथ ( 1.213 ) सुमति को अतिमार्ग का विशिष्ट आचार्य मानते हैं। उन्होंने जालन्धर पीठ के शम्भुनाथ को इनका शिष्य बताया है। साथ ही वे यह भी स्पष्ट करते हैं कि सुमति के सोमदेव और सोमदेव के शम्भुनाथ शिष्य हैं। सुमति का निवासस्थान उक्त स्थल पर दक्षिणभूमि पीठ माना गया है। वज्रयान की उत्पत्ति और प्रवृत्ति प्रथमतः दक्षिण में मानी जाती है। अतिमार्ग या कौलमार्ग की साधनापद्धति वज्रयान से मिलती-जुलती है। संभव है सुमति भी दक्षिण के ही हों। उनसे अथवा उनके शिष्य सोमदेव से अतिमार्ग की दीक्षा प्राप्त कर शम्भुनाथ ने जालन्धर पीठ को अपनी साधनास्थली बनाया हो। इसकी दूसरी व्याख्या समालोच्य ग्रन्थ के लेखक ने प्रस्तुत की है। एक तीसरा पक्ष भी हो सकता है। श्रीयन्त्र के आद्य त्रिकोण की दक्षिण रेखा में जालन्धर पीठ और उसकी अधिष्ठात्री देवी वज्रेश्वरी का स्थान है। वज्रेश्वरी देवी का मन्दिर हिमाचलप्रदेश स्थित कांगड़ा घाटी में है, पंजाब के जालन्धर शहर में नहीं। संभव है दक्षिणभूमि स्थित पीठ से इसी स्थान की ओर इंगित किया गया हो और सुमति, सोमनाथ, शम्भुनाथ आदि आचार्यों की साधनास्थली यही हो। शम्भुनाथ कुलसम्प्रदाय के अनुयायी हैं, अतः त्रिपुरा सम्प्रदाय के ग्रन्थों में उनका नाम उद्धृत हो, यह कोई आवश्यक नहीं है।

12. मन्त्र का पुरश्चरण करते समय जितनी संख्या में मन्त्र का जप किया जाता है, उसका दशांश होम, होम का दशांश तर्पण, तर्पण का दशांश मार्जन और मार्जन का दशांश ब्राह्मण भोजन किया जाता है। तन्त्रालोक ( 29.95 ) के अनुसार शम्भुनाथ ने होम की दस विधाओं का उल्लेख न कर यहाँ यह बताया है कि मन्त्र के जप के बाद दशांश होम क्यों करना चाहिये।

13. आधुनिक शब्दकोशों और ग्रन्थों में आगम और निगम शब्द की जो[1] परिभाषाएँ मिलती हैं, वे बहुत प्राचीन नहीं हैं । अतः उनके आधार पर अभिनवगुप्त द्वारा उद्धृत आगमों में आगम और निगम का भेद दिखाना उचित नहीं है। यह सही है कि निगम की परिभाषा से क्रमागमों की प्रकृति मिलती-जुलती है।

14. शीधु, सुरा, मैरेय, वारुणी, मदिरा, कादम्बरी आदि का भेद आयुर्वेद के ग्रन्थों में विस्तार से मिलता है। अतः केवल जयरथ को इसके विवरण प्रस्तुत करने का श्रेय नहीं दिया जा सकता।

15. भगवान् बुद्ध की यह उक्ति प्रसिद्ध है—"परीक्ष्य भिक्षवो ग्राह्यं मद्वचो न तु गौरवात्"। अभिनवगुप्त और जयरथ के विषय में भी हम इसे लागू कर सकते हैं। तन्त्रालोकविवेककार के अर्धपीठ विषयक मत की समालोचना हम नित्या० उपो० ( पृ० 79 ) में कर चुके हैं। तदनुसार यहां तन्त्रालोक प्रतिपादित पक्ष ही ठीक है। जयरथ की तीनों आपत्तियों का वहां समाधान कर दिया गया है[2] । इसी तरह से अभिनवगुप्त मालिनीविजय के प्रमाण से मन की राजस अहंकार से उत्पत्ति मानते हैं—"श्रीपूर्वशास्त्रे तु मनो राजसात्, सात्त्विकात् पुनः। इन्द्रियाणि समस्तानि, युक्तं चैतद् विभाति नः॥" ( 9.276-277 )। यहां वे खेटपाल ( सद्योज्योति ) के मत की समालोचना कर रहे हैं और अपने मत के समर्थन में श्रीपूर्वशास्त्र ( मालिनीविजयतन्त्र ) का उल्लेख करते हैं। मालिनीविजय में यह प्रसंग इस प्रकार है —

तत् त्रिधा तैजसात् तस्मान्मनोऽक्षेशमजायत।
वैकारिकात् ततोऽक्षाणि तन्मात्राणि तृतीयकात्॥ ( 1.31 )

यहाँ तैजस अहंकार से मन की और वैकृत अहंकार से इन्द्रियों की उत्पत्ति बताई गई है। अभिनवगुप्त ने सांख्यकारिका के मत से प्रभावित होकर उक्त बात कही है। शैवागमों में तैजस[3] शब्द का सात्त्विकगुण के लिये तथा वैकृत का राजस के लिये प्रयोग हुआ है। इसके विपरीत सांख्यकारिका में तैजस से राजस और वैकृत से सात्त्विक अर्थ लिया गया है। मालिनीविजय में पहले तेजस और बाद में वैकृत शब्द प्रयुक्त है। स्पष्ट है कि मालिनीविजय में शैवागमों का ही अनुसरण किया गया है। तदनुसार यहां मन की उत्पत्ति सात्त्विक अहंकार से मानी गयो है। इस

1. आगतं शिववक्त्रेभ्यो गतं च गिरिजानने। मतं च वासुदेवस्य तस्मादागममुच्यते॥ निर्गतं गिरिजावक्त्राद् गतं च गिरिशश्रुतौ। मतं च वासुदेवस्य तस्मान्निगम मुच्यते॥ लुप्तो० उपो. पृ० 28-29 की टिप्पणी भी देखिये।

2. नित्या० उपो०, पृ० 79 की पहली टिप्पणी देखिये।

3. योगिनीहृदयदीपिका पृ० 188 की पहली टिप्पणी तथा अष्टप्रकरण उपोद्घात पृ० 37-38 द्रष्टव्य।

तरह से अभिनवगुप्त का मालिनीविजय को प्रमाण मान कर किया गया खेटपाल के मत का खण्डन उचित नहीं है।

16. तन्त्रशास्त्र में पुरुष-देवताओं के मनुओं को मन्त्र तथा सभी स्त्री-देवताओं के मनुओं को विद्या कहा जाता है। तन्त्रालोक में भी विद्या शब्द का प्रयोग इसी अर्थ में हुआ है। ब्रह्मविद्या का अभिप्राय उपनिषदों में वर्णित ब्रह्मविद्या से न होकर तन्त्रशास्त्र वर्णित स्त्री-देवताओं के रहस्यात्मक मन्त्रों से है। तीसवें आह्निक के प्रारंभ में पहले पुरुष-देवताओं के मन्त्रों का तथा बाद में स्त्री-देवता वाली ब्रह्मविद्याओं का रहस्यात्मक पद्धति से निरूपण किया गया है। इन मन्त्रों और विद्याओं का उद्धार जयरथ ने बड़ी निपुणता और प्रमाणों के साथ किया है। जयरथ ने भी विद्या और मन्त्र की यही परिभाषा दी है—"शक्तिप्रधानां विद्यां शिवप्रधानं कूटं मन्त्रं वा" ( 29-168 )।

17. हमने पहले बताया है कि श्रीकण्ठीसंहिता में 64 भैरवागमों में से 62 के ही नाम मिलते हैं। उनमें से भैरवाष्टक नामावली के रुरु नाम की पूर्ति तो प्रतिष्ठालक्षणसारसमुच्चय से हो जाती है, किन्तु यामलाष्टक के छूटे नाम की पूर्ति में यह ग्रन्थ सहायक नहीं हो पाता। दुर्भाग्य से इसमें 64 में से केवल 32 भैरवागमों के ही नाम मिलते हैं[1]। उनमें यामलाष्टकों के नाम नहीं है। अन्य भी बहुत से नाम श्रीकण्ठी की नामावली से एकदम भिन्न हैं।

18. तन्त्रप्रक्रिया और कुलप्रक्रिया के विषय में ऊपर लिखा जा चुका है। इन शब्दों के आधार पर तन्त्रालोक शब्द में आये तन्त्र शब्द के अर्थ के विषय में संशय में नहीं पड़ जाना चाहिये। यह शब्द यहां आगम और तन्त्रशास्त्र की सभी शाखाओं का बोध कराता है। सिद्धान्त, दक्ष, वाम, पाशुपत, कुल, क्रम, त्रिक आदि सभी शैवागम अथवा तन्त्रों की पद्धतियां यहां संगृहीत हैं। अतः तन्त्रप्रक्रिया और कुलप्रक्रिया की व्याख्या हमें ब्राह्मणवशिष्ठन्याय से करनी चाहिये। कुल-प्रक्रिया भी तन्त्रप्रक्रिया के अन्तर्गत ही है, किन्तु कुलप्रक्रिया की विशिष्टता को बताने के लिये यहां उसका अलग से निर्देश किया गया है। तन्त्रालोक के छठे और सातवें आह्निक में क्रमशः काल और चक्र की व्याख्या प्रस्तुत की गई है। बौद्ध तन्त्रों में विमलप्रभा टीका के साथ ( लघु ) कालचक्रतन्त्र उपलब्ध है। आलोकमाला के कुछ वचन स्पन्दप्रदीपिका, स्पन्दनिर्णय, विज्ञान-भैरवटीका आदि में मिलते हैं। यह ग्रन्थ अब रोमन लिपि में[2] प्रकाशित हो गया है। यह बौद्ध आचार्य कम्बलपाद की कृति है। इसमें उक्त वचन ही नहीं, जयरथ द्वारा उद्धृत अन्य[3] वचन भी

---

1. प्रतिष्ठालक्षण० ( 2-116-120 ) द्रष्टव्य।
2. इंडिस्के स्टडीअर, भा. 5, मिसलीनिया बुद्धिका में डॉ० सी० लिंडनर द्वारा सम्पादित तथा कोपेन-हेगेन से सन् 1985 में प्रकाशित।
3. जयरथ द्वारा उद्धृत "परमार्थविकल्पेऽपि" ( 1.57, 3.7 ) तथा "रागादिमलिनं चित्तम्" ( 1.64 ) इत्यादि श्लोक क्रमशः आलोकमाला ( श्लोक 6 तथा श्लोक 4 ) में उपलब्ध हैं।

मिल जाते हैं। वामनदत्त रचित संवित्प्रकाश भी उपलब्ध हो चुका है[1]। वैष्णव परमार्थसार (आधारकारिका) की पद्धति का यह वैष्णव ग्रन्थ है। उत्पल वैष्णव ने और तन्त्रालोककार ने भी इसके अनेक श्लोकों को उद्धृत किया है। अतः हम तन्त्रालोक और उसकी विवेक व्याख्या को आगम अथवा तन्त्रशास्त्र का विश्वकोश कह सकते हैं। उसमें तन्त्र अथवा आगमशास्त्र की ऊपर चर्चित सभी शाखाओं पर संक्षेप अथवा विस्तार से विचार किया गया है। अतः तन्त्रालोक नाम में प्रयुक्त तन्त्र शब्द तन्त्रप्रक्रिया और कुलप्रक्रिया के साथ ही बौद्ध और वैष्णव तन्त्रों के प्रतिपाद्य विषयों को भी समेटने वाला है।

इस उत्कृष्ट, नये विचारों के वाहक ग्रन्थ को लिखने और छापने के लिये लेखक और प्रकाशक दोनों बधाई के पात्र हैं।

**व्रजवल्लभ द्विवेदी**

1. डॉ० मार्क डिच्कोफस्की इस ग्रन्थ को शीघ्र प्रकाशित कराने वाले हैं। "अपरोक्षे भवत्तत्त्वे सर्वतः प्रकटे स्थिते। यैरुपायाः प्रतन्यन्ते नूनं त्वां न विदन्ति ते॥" यह प्रसिद्ध श्लोक वहीं का है।

# རྩོམ་གྱི་ངོ་སྤྲོད་མདོར་བསྡུས།

ལྷ་མོ་སོ་སོར་འབྲང་མ་ཆེན་མོ་ལ་སོགས་སྲུང་མ་ལྔའི་བསྟོད་པ། ( ༡–༣ )

བསྟོད་པ་འདི་ནི་ཞི་འཚོ་དཔེ་མཛོད་ཁང་གི་ནང་པའི་བསྟོད་པ་ཕྱོགས་བདུས་" ( ཨང་ ༢༡༥༣༥ བསྟོད་གྲངས་ཨང་རིམ་ ༤༤–༤༨ ) ནས་བླངས་པ་ཡིན།།

བླ་མེད་རྣམ་པ་བདུན་གྱི་བསྟོད་པ། ( ༤–༥ )

བསྟོད་པ་འདི་ནི་ཞི་འཚོ་དཔེ་མཛོད་ཁང་གི་ནང་པའི་བསྟོད་པ་ཕྱོགས་བདུས་" ( ཨང་ ༢༡༥༣༥ བསྟོད་ཨང་ ༢༠ ) ནས་བླངས་པ་ཡིན། ཕྱོགས་བདུས་འདིའི་རྒྱས་བཤད་དུས་རིབ་ཨང་དང་པོའི་ཤོག་ལྷེ་ཞེ་གཉིས་ནང་བཀོད་ཡོད།།

ཆེས་དཀོན་པའི་དཔེ་དེབ་ཁག་གི་ངོ་སྤྲོད། ( ༦–༢༤ )

དུས་རིབ་སྔ་མ་བདུན་པོར་ཕྱོགས་བདུས་ཆེན་མོ་གཉིས་དང་ཆབས་ཅིག་ཕྲན······ ཚིགས་དྲུག་ཅུའི་སྐོར་ལ་ངོ་སྤྲོད་བྱས་ཡོད་པ་ལྟར་སྐབས་འདིར་ཡང་སྒྲུབ་པའི་ཚོ་ག······· ( ནང་པའི་གསུང་རབ་ཕྱོགས་བདུས་ ) ནས་གཤམ་གསལ་གཞུང་གྲངས་སོ་བཞིའི་ངོ······· སྤྲོད་བྱས་ཡོད།

| གཞུང་ | མཛད་པ་པོ་ |
|---|---|
| སྒྲུབ་པའི་ཚོ་ག | |
| རྡོ་རྗེ་ཕག་མོའི་བཟླས་ཚིག | |
| རིག་འཛིན་རྣམ་པར་དགའ་བའི་རྒྱུད། | ཨཙལནནྡ་ |
| དུས་ཀྱི་འཁོར་ལོ། | |
| བདག་མེད་པས་ཞུས་པ། | |

| གཞུང་ | མཛད་པ་པོ |
|---|---|
| ཚིགས་སུ་བཅད་པའི་མཆན་བུ། | ཀླུ་སྒྲུབ་ |
| ཚོགས་ཀྱི་འཁོར་ལོའི་ཚུལ་གྱི་ཚིག | |
| ཚོགས་བཅད་དགུ་མ། | ཀམྦལཱམྦརཔཱད་ |
| སྦྱོར་བ་ཡན་ལག་དྲུག་པ། | |
| གདོད་མའི་སངས་རྒྱས་རྒྱུད་དུ་སྟོགས་སྒྲུབ་པའི་ཡན་ལག | |
| སྐར་མ་ཧཱུཾས་མཐུན་གྱི་མཆོད་པའི་སྦྱོར་བ། | |
| ཚོགས་འཁོར་སྒྲུས་བྱེད་ཀྱི་གླུ། | |
| མཁའ་འགྲོ་གསང་བའི་མན་ངག | |
| སྒྲུ་མ་ཆེན་མོ་དུར་ཁྲོད་མ། | |
| རྡོ་རྗེ་ཕག་མོའི་རྟོག་པ། | |
| རྡོ་རྗེ་རྣལ་འབྱོར་མའི་སྒྲུབ་ཐབས། | ཤབརཔཱདཀྲམེཏ་ |
| རྡོ་རྗེ་ཕག་མོའི་གསང་བའི་མཆོད་པའི་ཚིག | |
| བདེ་མཆོག་ཕྱག་གཉིས་པའི་མན་ངག | ཨཪྱཡཱཀརགུཔྟ་ |
| བདེ་མཆོག་ཕྱག་གཉིས་པའི་མན་ངག | རཏྣཱཀརགུཔྟ་ |
| བྱིན་གྱིས་བརླབ་པའི་རིམ་པ། | ཨཙཱཪྻབཛྲགྷཎྚཔཱད་ |
| བདག་བྱིན་གྱིས་བརླབ་པའི་རིམ་པ། | ཨཙཱཪྻབཛྲགྷཎྚཔཱད་ |
| བདེ་མཆོག་བྱུང་བའི་མཆན་བུ། | |
| སེམས་སྒྲུབ་པའི་ཐབས། | |
| རྩོད་པ་སྐྱིང་ཁྲིའི་ཕྲེང་བ། | བིན་ཧྣབཛྲཡོགཱི |
| དཔའ་བོ་གཅིག་པའི་རྟོག་པ། | |
| གྲུབ་པའི་མན་ངག | |
| གསང་བའི་ཕྲེང་བ་འགྲེལ་པ་དང་བཅས་པ། | དོ་ཡིཔཱད་ |

| གཞུང་ | མཛད་པ་པོ |
|---|---|
| བདུད་རྩི་ཆེན་པོ་དགེ་སྡིག་ངེས་འབྱེད། | |
| མཁའ་འགྲོ་གསང་བའི་དམ་ཚིག་སྒྲུབ་ཐབས། | ཨནངཡོགཱི |
| འོད་ཟེར་ཅན་མའི་རྟག་པ། | |
| ཧེརུཀ་རྒྱུད་ཀྱི་རྒྱལ་པོ། | |
| དཀྱིལ་འཁོར་གྱི་ཚུལ་ཚིག | |
| འབྱུང་པོ་འདུལ་བའི་རྒྱུད། | |

## ནང་པའི་གསུང་རབ་ཉམས་པ་ཁག་ཕྱོགས་བསྡུས། ( ༢༤–༨༢ )

འགོ་བརྗོད་འདིའི་འོག་དུས་རབ་སྔ་མ་རྣམས་སུ་གཞུང་དང་གཞུང་གི་མཛད་པ་པའི་མཚན་གྱིས་དྲངས་པའི་ལུང་དཀོན་པ་རྣམས་དཔར་དུ་གྲོན་ཟིན་པའི་གསུང་རབ་ཁག་ལ་བརྟེན་ནས་གལ་ཆེའི་མཆན་བུ་དང་བཅས་བཀོད་ཡོད། དུས་རབ་འདིའི་ནང་དུ་ཞི་བ་འཚོས་མཛད་པའི་དེ་ཁོ་ན་ཉིད་གྲུབ་པའི་ནང་དྲངས་པའི་ལུང་རྣམས་ཕྱོགས་བསྡུས་བྱས་ཡོད། དེབ་འདི་མི་རིང་བར་གལ་ཆེའི་མཆན་བུ་དང་ཁ་སྐོང་ལྷན་ཐབས་སོགས་དང་བཅས་ཀླུ་ཆུ་དབུས་བོད་ཀྱི་ཆེས་མཐོའི་གཙུག་ལག་སློབ་ཁང་གི་འཕགས་བོད་གསུང་རབ་ཕྱོང་བའི་ཁོངས་དཔར་བསྐྲུན་ཞུ་རྩིས་ཡོད།།

## ནང་པའི་ཐུན་མིན་ཆོས་ཚིག་ཁག་གི་དགོངས་པ། ( ༨༨–༩༨ )

འཆར་གཞི་འདིའི་ངོ་བོའི་སྐོར་དུས་རབ་དང་པོར་གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད། དུས་རབ་སྔ་མ་བདུན་དུ་གསུང་རབ་སྣ་ཚོགས་ནས་ཆོས་ཚིག་ཁྱད་པར་བ་རྣམས་ཀྱི་བཤད་པ་ཕྱོགས་བསྡུས་བྱས་ཡོད། དུས་རབ་དང་པོ་གཉིས་སུ་གཙོ་བོ་དབང་མདོར་བསྟན་གྱི་འགྲེལ་

པ་དང་གཉིས་མེད་རྡོ་རྗེ་བསྡུས་པ་གཉིས་སུ་ཡོད་པའི་ཐུན་མིན་ཆོས་ཚིག་གི་བཤད་པ་དང་། དུས་དེབ་གསུམ་པར་སྒྲུབ་ཐབས་ཕྲེང་བ་དང་། དེ་ཁོ་ན་ཉིད་ཡེ་ཤེས་གྲུབ་པའི་འགྲེལ་པ་དང་། དུས་དེབ་བཞི་པར་གསང་བ་གྲུབ་པ་སོགས་གྲུབ་པ་སྡེ་བརྒྱད་ཀྱི་ཐུན་མིན་ཆོས་ཚིག་ཁག་དང་། ལྔ་པར་ཀྱི་རྡོར་དང་དེའི་འགྲེལ་པ་རྣལ་འབྱོར་རིན་ཆེན་ཕྲེང་བ་དང་། དྲུག་པར་ཟླ་བས་མཛད་པའི་གསང་འདུས་སྒྲོན་གསལ་དང་། བདུན་པར་དུས་འཁོར་བསྡུས་རྒྱུད་དང་དེའི་འགྲེལ་པ་དྲི་མེད་འོད་ནང་བྱུང་བའི་ཆོས་ཚིག་རྣམས་ཕྱོགས་བསྡུས་བྱས་ཡོད། དུས་དེབ་འདིར་ཆེས་དཀོན་པའི་ནང་པའི་གསུང་རབ་ཉམས་ཞིབ་ཁང་ནས་དཔར་བསྐྲུན་ཞུ་བཞིན་པའི་ནང་པའི་ཆེས་དཀོན་པའི་གསུང་རབ་བོད་ཕྲེང་པོད་གྲངས་གསུམ་པར་དཔར་…… བསྐྲུན་ཞུ་རྒྱུའི་དབྱིད་ཀྱི་ཐིག་ལེ་དང་དེའི་འགྲེལ་པར་གསལ་བའི་ཐུན་མིན་ཆོས་ཚིག་ཁག…… ཕྱོགས་བསྡུས་བྱས་ཡོད།།

ནང་པའི་རྒྱུད་གཞུང་རྣམས་སུ་གསལ་བའི་ལྷ་རྣམས་ཀྱི་རྣམ་པ། (༧༤–༨༣)

འགོ་བརྗོད་འདིའི་ཐོག་དུས་དེབ་བཞི་པ་དང་། ལྔ་པ། དྲུག་པ་རྣམས་སུ་ལྷ་སུམ་ཅུ་རྩ་དགུའི་རྣམ་པ་གཞུང་སྣ་ཚོགས་པ་ནས་བཏུར་བཀོལ་བྱས་ཏེ་བཀོད་པ་ལྟར་སྐབས…… འདིར་ཡང་སྒྲུབ་ཐབས་འཕྲེང་བ་ནས་ལྷ་དགུའི་རྣམ་པ་བཀོད་ཡོད།།

ཀྱེ་རྡོ་རྗེའི་རྒྱུད་ཀྱི་ཚིགས་བཅད་ཕྱེད་མ་དང་ཚིགས་ལྷུག་གི་ཀ་མད་རིམ་པ། (༨༩–༡༠༩)

དུས་དེབ་སྔ་མ་རྣམས་སུ་ཉམས་ཞིབ་པ་རྣམས་ལ་བཙལ་བདེ་བའི་སླད་དུ་དབང… མདོར་བསྟན་གྱི་འགྲེལ་པ་དང་། གཉིས་མེད་རྡོ་རྗེའི་ཕྱོགས་བསྡུས། སྒྲུབ་ཐབས་ཕྲེང་བ་དང་། གཞུང་ལྔ་སྟེ། བླ་ན་མེད་པའི་དགོངས་པའམ་མིང་གཞན་རྣམ་དག་རིམ་པ། སྣང་བའི་ཕྲེང་བ། བསྟོད་པ་བཞི་པ། སེམས་ཀྱི་སྒྲིབ་པ་རྣམ་པར་སྦྱོང་བ་དང་། རིམ་

ལྷ་བཙས་ཀྱི་ཁ་སྐོང་ལྷན་ཐབས་རྣམས་དཔར་བསྐྲུན་བྱས་ཡོད། དུས་རབ་བདུན་པའི་ནང་དུས་ཀྱི་འཁོར་ལོའི་རྒྱུད་ཀྱི་ཚོགས་བཅད་ཕྱེད་མའི་ཀ་མད་རིམ་པ་བཀོད་པ་བཞིན་འདིར་ཀྱི་རྡོར་རྒྱུད་ཀྱི་ཚོགས་བཅད་དང་ཚོགས་ལྷུག་ཀ་མད་རིམ་པ་རྣམས་བཀོད་ཡོད།།

## ཆོས་དཀོན་པའི་གསུང་རབ་ཁག་གི་རྩ་བའི་མ་དཔེ། (༡༠༤–༡༢༣)

དུས་རབ་སྟོ་མ་བདུན་གྱི་ནང་འགོ་བརྗོད་འདིའི་ཐོག་ད་བར་གལ་གནད་ཆེ་བའི་… རྒྱུད་གཞུང་ཉིས་བརྒྱ་ཉི་ཤུ་རྩ་ལྔ་ཙམ་གྱི་ལག་བྲིས་སུ་ཡོད་པའི་རྩ་བའི་མ་དཔེའི་སྐོར་ངོ…… སྤྲོད་བྱས་པ་ལྟར། སྐབས་འདིར་གཞུང་གྲངས་གལ་ཆེ་ཞེ་དྲུག་གི་རྩ་བའི་མ་དཔེའི…… (ལག་བྲིས་མའི་) གནས་ཚུལ་བཀོད་ཡོད།།

## ནཱ་རོ་ཆོས་དྲུག་ལས་སྒྱུ་ལུས་ཀྱི་སྒྲུབ་ཐབས། (༡༢༨–༡༣༡)

དུས་རབ་བདུན་པའི་ནང་ནཱ་རོའི་ཆོས་དྲུག་ལས་དང་པོ་གཏུམ་མོའི་སྒྲུབ་ཐབས་… སྐོར་རྒྱས་བཤད་བྱས་ཡོད་པ་ལྟར་དུས་རབ་འདིའི་ནང་གཉིས་པ་སྒྱུ་ལུས་སྐོར་བཀོད་ཡོད། མདོར་བསྡུས་ན། སྒྱུ་ལུས་སྦྱང་ན་སྒྲུབ་པ་པོས་སྣང་སྲིད་ཀྱི་ཆོས་རྣམ་པ་སྣ་ཚོགས་པ་ཡོད་དོ་ཅོག་སྒྱུ་མ་དང་འཇའ་ཚོན་བཞིན་བདེན་པར་མི་གྲུབ་ཚུལ་གྱི་ཉམས་མྱོང་བསྐྱེད་ཐུབ་ཅིང་། འོད་གསལ་མ་ཐོབ་བར་དུ་སྒྲུབ་པ་པོའི་རྒྱུད་ལ་ཉམས་རྟོག་འདི་ཆེས་ཟབ་པར་རྒྱུན……… བཅངས་སུ་གནས་ཐུབ།།

## ནང་པའི་རྒྱུད་རྣམས་སུ་དབང་། (༡༣༢–༡༨༠)

རྒྱུད་ཅི་འདྲ་ཞིག་ཡིན་ནའང་དབང་ནི་གནད་འགག་གཙོ་བོ་ཞིག་རེད། ནང་པའི་རྒྱུད་རྣམས་སུ་བུམ་དབང་། གསང་དབང་། ཤེར་དབང་དང་དབང་བཞི་པའི་སྐོར་གྲགས་

ཆེ་ཡང་མིང་དང་དབྱེ་བའི་སྒོ་ནས་དབང་གི་དབྱེ་བ་སྣ་ཚོགས་པ་ཞིག་ཡོད། ནང་པའི་རྒྱུད་གཞུང་རྣམས་སུ་དབང་གི་ངེས་ཚིག་དང་། དབྱེ་བ། རིམ་པ། མཚན་ཉིད། ཚོ་ག་དང་རང་བཞིན་སྐོར་རྒྱས་པར་བཤད་ཡོད་པ་བཞིན་དུས་དེབ་འདིའི་ནང་ལེགས་སྦྱར་གྱི····· གཞུང་རྣམས་ལ་གཞི་རྩ་བཅོལ་ཏེ་དབང་གི་སྐོར་རྒྱས་བཤད་བྱས་ཡོད།།

## བསྒྱུར་ཞིབ། (༡༣༡–༡༤༠)

འདིར་ཌོཀ྄ཊར་ཝྲཛྫ྄ཝལླབ྄་དྭི་ཝེ་དཱི་མཆོག་གིས་མཛད་པའི་རྒྱུད་ཀྱི་སྣང་བའི་ངོ་····· སྤྲོད་ ( Introduction to the Tantrāloka ) ཀྱི་བསྒྱུར་ཞིབ་བྱས་ཡོད།།

# ABSTRACT OF THE ARTICLES

*A. Pañca Rakṣā devi stotrāṇi* 1–3

The hymn is taken from the famous collection of hymns known as the *Bauddha Stotra Saṁgraha* ( no. 21535, Sn 44-48 ) in the Śāntarakṣita Library.

*B. Saptavidhānuttara Stotraṁ* 4–5

The hymn is taken from the *Bauddha Stotra Saṁgraha* ( no. 21535, Sn. 39 ) in the Śāntarakṣita Library. The collection is described in Vol. 1 on page 42 of the *Review* ( Dhiḥ )

*Introduction of Rare Texts* 6–34

The preceding seven issues of *Dhiḥ* have reported two extensive collections of works besides 60 rare texts. We presently introduce 34 more such works bearing on practice ( *caryā* ) culled from the *Bauddha Granth Saṁgraha*. These are.

61. Sādhana-Vidhāna
62. Samayaguṭikā Nirmāṇavidhiḥ
63. Vajravārāhī Japavidhiḥ
64. Vidyādhara Vinodatantraṁ — Acalanātha
65. Kālacakraṁ
66. Nairātmaparipṛcchā
67. Gāthāṭippaṇī — Nāgārjunapāda
68. Gaṇacakraniyama Vidhiḥ
69. Navaśloki — Kambalāmbarapāda
70. Ṣaḍaṅgayogaḥ
71. Ādibuddhatantre mantrasādhanāṁśaḥ
72. Nakṣatrānusāreṇa Vandāprayogaḥ
73. Gaṇamaṇḍalamadanagāthā
74. Ḍākinīguhyopadeśaḥ
75. Mahāmāyā śmaśānāni

| | | |
|---|---|---|
| 76. | Vajravārāhī Kalpaḥ | |
| 77. | Vajrayoginī Sādhanaṁ ( according to Śabarapāda ) | |
| 78. | Vajra Vārāhī Rahasyārcanavidhiḥ | |
| 79. | Dvibhujasaṁvaropadeśaḥ | Abhayākargupta |
| 80. | Dvibhujasaṁvaropadeśaḥ | Ratanākargupta |
| 81. | Adhiṣṭhānakramaḥ | Vajraghaṇṭāpāda |
| 82. | Svādhiṣṭhānakramaḥ | Vajraghaṇṭāpāda |
| 83. | Saṁvarodaya Ṭippaṇi | |
| 84. | Cittasādhanopāyaḥ | |
| 85. | Vādasārāvalī | Vindhyavāsi Yogī |
| 86. | Ekallavīrakalpam | |
| 87. | Siddhopadeśaḥ | |
| 88. | Guhyāvalī saṭīkā | Daulīpāda |
| 89. | Mahāmṛtapāpapuṇyanirṇaya | |
| 90. | Ḍākinīguhya Samayasādhanam | Anaṅga Yogi |
| 91. | Mārīcī Kalpaḥ | |
| 92. | Herukatantrarājaḥ | |
| 93. | Maṇḍalaprakriyā | |
| 94. | Bhūtaḍāmaratantram | |

*Lost Buddha-Vacana-Saṁgraḥ* 35–43

Under this title several untraced *Buddha-Vacanas* have been collected and published along with there annotations based on printed texts. Here some elegant speeches from the *Tattvasiddhi* of Śāntarakṣita are being put forth.

The text itself is being proccessed by the Institute and will be published soon with essential notes appendices.

*Meaning of Buddhist Technical Terms* 44–74

The scheme of presenting a comprehensive glossary of Buddhist technical terms has been in hand for quite some time. The nature and scope of the scheme were underlined in the first issue of the *Review*. Accordingly, several technical terms have been explained in the previous issues. In the present issue we are publishing a few such glossarial terms which are taken from the *Vasantatilaka* and its Commentary, being simutlaneously published as Vol. 3 of the *RBT* series.

*Forms of the Devas in the Bauddha Tantra* 75–83

The Buddhist divinities in their multi-conceptual forms have been described in the 4, 5 and 6 issues of the *Review*. So far 39 *devas* have been described, their forms extracted from various works. In the present issue *devas* are being commented as they are found in the *Sādhanamālā*.

*Hevajratantra : Half-verses indices* 84–104

Indices of Half-verses and prose extracts. Like the half-verse index of *Kālacakra Tantra* published in the seventh issue of this *Review*, we are presently bringing forth the prose and prosodaic indices of *Hevajratantra*. It will be recalled that the appendices of several texts have been issued in our back numbers to facilitate the researchers in the field. These texts are the *Sekoddeśa Ṭīkā*, Advayavajra Saṁgraha, Sādhanamālā, Granthapañcaka ( Anuttarasandhi. Ālokamālā, Catuḥstava, Cittaviśuddhi-prakaraṇa, and Pañcakrama ).

*Source Material of Rare Texts* 105–123

As many as 225 important Tantra mss. have been reported in the preceding volumes of the journal. Here is ensconsed the textual information of 46 other praiseworthy basic works in the manuscript form.

*Naropa's Māyākāya Yoga* 124–131

The seventh issue of the Review brought out a description of the *Caṇḍālī* practices, being the foremost of the six *yogas* of Nāropā. Herein follows the practice of the illusory body ( *māyopama śarīra* ) which belong to the second virtuous practice called the *Māyākāya Yoga*.

The essenee of this *yoga* is that all produced objects and the phenomenal entities of this world are appearances only, as illusory as the rainbow that appears in varied colours. The *sādhaka* remains experiencing such phenomenal truth so long as the light is not dawned on him which is the consummation of his practice.

*Abhiṣeka in Bauddha Tantra* 132–140

Abhiṣeka, ritual anointment, is an essential part of Buddhist esoteric rite.

The Tantra treatises enjoin upon the kalaśa, Guhya, prajñā-Jñana and the Caturtha. The multiplicity of name and classifying methodism specify several kinds of Abhiṣeka. The litary describes it in all such contextual aspects as, definition, classification, order, characteristics, ritual and symbolism which account for its practice.

*Review*

141–150

The text "Introduction to the Tantrāloka" by Dr. Navjivan Rastogi, published by Moti Lal Banarsi Dās, is reviewed here.